श्रीः ।

श्रीभर्तृहरिकृत

# वैराग्यशतक ।

पञ्चनदस्थकविवरश्रीहरदयालकृतपद्यात्मक-
भाषाटीकासहित.

काशीस्थनिर्मल पं० स्वामिगोविन्दसिंहकृत
विषमपदटिप्पणोपेत ।

गङ्गाविष्णु श्रीकृष्णदास,

मालिक-" लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर " स्टीम-प्रेस.

कल्याण-बंबई.

संवत् १९९०, शके १८५५.



काशीनिवासी निर्मल पं०स्वामीगोविन्दसिंहसाधुः

ॐ

# प्रस्तावना.

इस अविचारित सुखलेशलसित दुःखबहुल संसारमें प्राणिमात्रको दुःख प्रायः दो तरहका देखनेमें आता है, एकका स्थूल शरीरहीमें प्रायः भान होता है जैसे वातपित्तादिके प्रकोपसे ज्वरादि और दूसरा दुःख मानसिक है जैसे राग द्वेष ईर्षादि इस उभयविध दुःखके प्रतिकारक चिकित्सकभी इस हमारे पवित्र देशमें अनेक महामान्य ऋषि महर्षि तथा मुनि महामुनि हो चुके हैं । जैसे प्रथम दुःखके प्रतिकारक महर्षि पतञ्जलि महर्षि धन्वन्तरि इत्यदि अनेक हुए हैं । एवं द्वितीय दुःखके दमनकर्ता व्यास, वसिष्ठ, वामदेवादि अनेक हुए हैं । इन उभयविध दुःखप्रतिकारक महात्माओंने उभयत्र दुःख प्रतिकारक चिकित्सा ऐसी पूर्णरूपसे लिखी है कि, तत्पश्चात्भावी विद्वान्गणको अद्यावधि उसकी अपूर्तिका कभी सन्देहतक भी नहीं हुआ कारण इसमें यह है कि वे महर्षिलोग महायोगी दीर्घदर्शी तथा परमज्ञानी थे । जो कुछ उन्होंने लोकोपकारार्थ विचार किया है वह सब योगबलके प्रभावसे पूर्णही किया है। अतएव आधुनिक पुरुष उनका अपूर्ति पूर्ण तो क्या करेगा उनके किये विचारमें इसका चंचु प्रवेश होनाही बहुत कठिन है । उक्तमहर्षि सिद्धान्तानुकूल यदि किसी आधुनिकका किसी एक अंशमें लिखनेका साहसभी होता है तो वह

इसकी किंचित्‌ज्ञतासे ऐसा भद्दा लिखाजाता है कि उसको सिवाय मूर्खके किसी विचारशील पुरुषको देखनेकी श्रद्धाही नहीं होती कारण इसमें यही है कि, वह लिखनेवाला स्वयंही महर्षिके सिद्धान्तका मर्म्मज्ञ नहीं है। यद्यपि ऐसे २ व्यर्थ कागज काले कर २ के मरजानेवाले अनेक होचुके हैं तथापि उनमें एक आधुनिक मानसिक चिकित्सकका लेख, ऐसा सम्भावित तथा परीक्षक मण्डलीमें समादरणीय है कि, पशुप्राय प्राणीके सिवाय कौन वह पुरुष जो उसके सर्वप्रिय सदुपदेशको श्रवण कर अपने शिरको अकस्मात् न फिरावे। यदि कोई पूँछै कि ऐसा आधुनिक कौन हुआ है तो हम उसको यही उत्तर देते हैं कि एकही जगत् प्रख्यात महाराजाधिराज योगिराज भर्तृहरिजी। क्यों न हो इनके परीक्षितार्थविबोधक विमल वचनोंका विज्ञमण्डलमें समादरणीय होना उचित ही है। क्योंकि अनुभव इनका भोगतृष्णातुर साधारण पुरुषोंकी तरह साधारण नहीं है किन्तु सांसारिक सम्पूर्ण ऐश्वर्य वैभवसे क्रीत असाधारण हैं। अनेक प्रकारके मानसिक सन्तापकी जिस २ विचाररूपी औषधिको उक्त योगिराजने स्वयं अनुभूत कर लिखा है वह ऐसे उत्तम ढंगसे कहा है कि रुग्ण अधिकारीको सुनतेही आरामका सूचक रोमांच हुए विना नहीं रहता। उक्त योगिराजने अपने मनोहर वचनोंका शतक कहा है, तथा उसको लोक उपकारक जान अनेक सज्जन पुरुषोंने संस्कृत तथा भाषामें कई

एक व्याख्यानोंसे भूषितभी किया है. उनही व्याख्यानोंमेंसे एक पञ्चनददेशनिवासी कविवर हरदयाल कृत व्याख्या वर्तमान कालमें विरक्त सज्जनगणमें अधिक समादरणीय है। उचितही है उक्त कविराजने योगिराजके वचनोंको भाषा-काव्यमें ऐसा प्रगट किया है कि जिसको फिर २ बाँचकरभी पाठक पुरुषके चित्तमें संतोष नहीं होता प्रत्युत ऊपर नीचे उभयत्र देखकर संदेह पैदा होता है कि, योगिराज ऐसा बोला था या ऐसा ?

वैराग्य जैसे सूखे विषयको लेकर भी अपने काव्यको अलंकारों तथा रसोंसे पूरित दिखलाना कोई साधारण पुरुषका काम नहीं है परंतु उक्त कविकी लोक भाषाकी कविता अपनेपर विरक्तोंको भी सरक्त करती हुई अपनी कर्ता स्वामीकी तथा अपने सर्वरूपसे निष्कलंकताकी बोधिका है । योगिराजने अपने शतकमें प्रायः १३ विषयोंपर लिखा है । भाषाकारने प्रत्येक विषयकी समाप्ति पर अध्याय नियत किया है ।

इनमें प्रथमाध्यायमें स्वमनको शिक्षा है १. दूसरेमें अपने बुरे स्वभावकी निन्दा तथा पश्चात्ताप है २. तीसरेमें कालकी महिमा है ३. चौथेमें अपने चित्तकी उत्कंठा तथा शंभुके आगे प्रार्थना है ४. पञ्चममें विधाताको उपालम्भ दिये हैं ५. षष्ठमें सत्पुरुषोंके गुण कहे हैं ६. सातवेंमें तीन राजाओंके साथ वार्तालाप हैं ७. आठवेंमें राजाओंके अभिमानकी निन्दा

करी है ८. नववेंमें अपनी अज्ञदशाका स्मरण है ९. दशवेंमें सबको साधारण उपदेश है १०. ग्यारहवेंमें स्त्रीकी निन्दा है ११. बारहवेंमें वृद्धावस्थाकी निन्दा है १२. तेरहवेंमें संकीर्ण उपदेश है १३. इन तेरह विषयोंका प्रदर्शक यह छोटासा ग्रन्थ उभय भाषाओंसे भूषित मानो उक्त विषयोंका चित्र है अत एव साधारणरूपसे सकल सुज्ञसमाजमें तथा विशेष रूपसे साधु समाजमें इसको सत्कृतिपूर्वक प्रचलित देख-कर मैंनैभी सज्जनसमाजके सेवाभागके भागी बननेके लिये तथा महात्माओंके वचनोंको प्रकाश कर पुण्य विशेषके लाभके लिये काशीनिवासी निर्मल पं० स्वामी गोविन्दसिंहजीसे शुद्ध कराय तथा कठिन स्थलोंमें टिप्पणी कराकर पवित्र पुस्तकाकार छापकर सज्जनगणकी सेवामें नियुक्त किया है । इति शम्.



ॐ

# वैराग्यशतक।

## पद्यात्मक–

### भाषानुवादसहित।

श्लोकः।

दिक्कालाद्यनवच्छिन्नानंतचिन्मात्रमूर्तये ॥
स्वानुभूत्येकमानाय नमः शान्ताय तेजसे
॥ १ ॥ चूडोत्तंसितचारुचन्द्रकलिकाचञ्च-
च्छिखाभास्वरोलीलादग्धविलोलकामशा-
लभश्श्रेयोदशाग्रे स्फुरन् ॥ अन्तःस्फूर्ज-
दपारमोहतिमिरप्राग्भारमुच्चाटयन् चेतः
सद्मनियोगिनां विजयते ज्ञानप्रदीपो हरः ॥२

दोहा।

दुरद बदन दुरजन दलन, मदन कदन शिवनंद।
एक रदन सुखसदनके, पाद पद्म प्रति वंद ॥ १ ॥

सवैया।

जिहि शेषकि सेजपै शैनकियो, पदकोमलको मलती कमलाहीं। करमें दर[1] चक्र सरोज गदा, भृगुपाद[2] गरे

---

१ शंख। २ वक्षस्थलमें भृगुलत्ता।

स्रक्[1] अंगदबाहीं॥जिहिं पादको वारि[2] सुचारु[3] विचार धऱ्यो त्रिपुरारि[4] सदा शिरमाहीं ॥ असरूप[5] जिसे उरभीतरहै भवभी[6] तरहै कछु ता उर नाहीं ॥ २ ॥

अब दो श्लोकों करके मंगलाचरणको कहता हूँ-

दोहा ।

शांत प्रकाश स्वरूप प्रति, नमो सर्वदा होय ।
सृष्टि स्थिति लय क्षोभविन, रवि शशि भासकसोय॥३॥
दिक्कालादि प्रच्छेद बिन, चिदानंतवपु जोय ।
स्वानुभवैक प्रमाण तिहँ, नमो काव्य इति होय ॥ ४ ॥

अथ शिवोपमा-तोटक छन्द ।

हरज्ञानप्रदीपसदालसके । मन मंदिरयोगिनके बसके ॥
बहुमोहउदैजुहदैतिनके । तमपुंजवहीतिहँकोहनके॥५॥
पुनिलोलअनंगपतंगमहा । क्षणमाहिंस्वभावकताहिंदहा॥
निहकामसमूहगुणाग्रदिपै । सुसनेहसनेहवहीअरपै ॥ ६ ॥
जिनकेअतिभालकिभागभले । असदीपकतामनधामजले ॥
जिहँभूषणभालमयंकसही।कालिकाकलदूजकलंकनहीं ।७

---

१ भुजाओंमें भवँटा । २ गंगाजल । ३ पवित्र । ४ शंकर । ५ शेषशायी भगवान्का । ६ संसारका भय । ७ चिदात्माके व्यापक होनेसे देशसे अन्त नहीं है नित्य होनेसे कालसेभी अन्त नहीं है, चिदात्माहीको सर्वरूप होनेसे वस्तुसेभी अन्त नहीं हैं ऐसे तीन प्रकारके प्रच्छेद ( भेद ) से रहित चिदानन्तस्वरूप ब्रह्म अपना आप है ।

बिंबतासशिखासुप्रकाशसमं।दिनरातिविभाति प्रशांततमं
पुनतीनगुणोंयुतदेवत्रये । हगतीनाकिनैनामिऐनक्रये ॥८॥
सतसंगवसे हरि नेत्रसजे । सरजो अजलोचन दूज सजे ॥
आगनाक्षविषेनिजहैसतमो ।भवपालग्रसेअसईशनमो॥९॥

दोहा ।

भरत शतक वैरागको, भाषकार हरियाल ।
केवल प्रेम हुलास उर, लखनै कविनकी चाल ॥१०॥
अरथ वरन वृत वरन युत, भूप वचन शिव ऊप ।
बालव्याहकी गालि सम, दूषण भूषण रूप ॥ ११ ॥

कवित्त ।

सोम नाम विप्र वर गिरिजाके वर कर,
लीनो सुधाफल कर दीनो नरनाहके ।
भूपति स्वपतनीको राणी निज मीतहीके,
ताने दीनो गीतकीको नीको फल चाहके ॥
आगे गणिका सरागे धरापति आगे धरा,
नरनाथ माथ धुना सुनधुना ताहके ।
हाहा कामिनीके हित हते कामिनीके अब,
ताहि तजों ताहि भजों शीश शशि जाहके॥१२॥

---

१ विष्णु । २ ब्रह्मा । ३ लाहौरके रहनेवाले कविलोगोंकी अथवा लेशमात्र । ४ यद्यपि मेरे कथनमें अर्थ वर ( श्रेष्ठ ) नहीं है तथा ( वृत्त ) छन्द भी वर नहीं है तथापि शिवजीकी उपमावाले राजाके वचनोंका उश्था है ।

श्लोकः ।

यां चिन्तयाम्यनुदिनं मयि सा विरक्ता
साप्यन्यमिच्छति नरं स नरोन्यसक्तः ॥
अस्मत्कृते च परितुष्यति काचिदन्या
धिक् तां च तं च मदनं च इमां च मां च॥३॥

सवैया ।

जिनको नित मैं चितमो चितमो, तिनकी रतिमो तनमाहिं रतीना। वह आन पुमान कि संग रती पुनि, ता मनमें गणिका गृहकीना ॥ धिक है अबला[1] भृत[2] कंद-र्पै[3] अरु, मोहिं धिकार जु मारै[4] अधीना ॥ इति रीति समूह कि प्रीति तजी, नृपहोय युगीश्वरईश्वरचीना॥१३॥

दोहा ।

भन्यो भूप वैराग्य शत, निज मन शिक्षा हेतु ।
सुनोजनो शुभगिरातिहँ, जगतजलधि[5] महि सेतु[6]॥१४॥

सोरठा ।

अतिनदवत गंभीर, श्रीहरिभर्तृ विरागशत ।
जन्म मरण भय नीर, विकसत कमल श्लोकगण॥१५॥

कवित्त ।

दोषदृष्टि[7] नालि गुरु दल पद लघुपर,
अंकमात्रा तरीतर अरथ सुवास है ।

---

१ स्त्री । २ नौकर । ३, ४–कामदेव । ५ समुद्र । ६ पुल । ७ सांसारिक पदार्थोंमें दोषदृष्टि होनी यही श्लोक रूप कमलोंकी लम्बीनाली है । भीतरके–

डाटे कॉंटे मंद संग इंदुहेर निषपंद,
अरक विवेकके प्रकाशते विकाशहै॥
भोगी भूँड भोग मल भोगत न तजैपल,
संतनको मन अली सेवे सदा तासहै।
ऐसो नर आँखों सों विलोकों नाहिं जाहिं आखों,
भाखों निज मनहींको वाक्य भवनाशहै॥ १६॥

दोहा।

श्रुतिवक्ता भुक्ता अवनि, बहुर इतर बहुलोक।
तिनहिंविलोकनसकाहिंतिन, सुभगसरोज श्लोक॥ १७॥
तिनके अन अधिकारको, करके प्रगट बहोर।
श्रीहरिभर्तृ स्वचित्त प्रति, भनतसुवचननिचोर॥ १८॥

श्लोकः।

**बोद्धारो मत्सरग्रस्ताः प्रभवः स्मयदूषिताः। अबोधोपहताश्चान्ये जीर्णमङ्गे सुभाषितम्॥ ४॥**

---

—पत्तोंके स्थानापन्न श्लोकोंके पद हैं, बाहरके छोटे पत्रोंके स्थानापन्न श्लोकोंके अंक हैं। वर्णोंकी मात्रा स्निग्धतरी रूप है, श्लोकका अर्थ सुवासरूप है, अधिकारीको डाटना ताडना यही श्लोकरूप कमलोंमें कांटे हैं और कुसंगरूप चन्द्रको देखकर यह श्लोकरूप कमल खिलते भी नहीं, विवेकरूप सूर्य्यके सामने अर्थात् विवेकी पुरुषोंमें यह श्लोकरूप कमल प्रकाशते हैं इसी रीतिसे सारा रूपक बना लेना।

कवित्त ।

ग्रंथनके ज्ञाते माते मतसर कीच बीच,
धरानाथ मद साथ भरे दरशात हैं ।
दूषण चमोरें मोरे भूषण सुभाषणको,
पंडित भूपाल तो न सुने मेरी बात हैं ॥
पुना आन जंतु जेते दुखी मूढ दीन तेते,
मोते सकुचात हम ओते सकुचात हैं ।
पात्रविना भाखे राखे हवन को राखे तैसे,
जीरणमो गात मो सो बात होत जात हैं ॥ १९ ॥

सोरठा ।

वक्ताहै नृप आप, श्रोता निज मनको कियो ।
रुद्र[१] श्लोक अलाप, कियो अचल निहताप चित ॥ २० ॥

श्लोकः ।

भ्रान्तं देशमनेकदुर्गविषमं प्राप्तं न किञ्चि-
त्फलं त्यक्त्वा जातिकुलाभिमानमुचितं
सेवा कृता निष्फला ॥ भुक्तं मानविवर्जितं
परगृहे साशङ्कया काकवत्तृष्णे जृंभसि
पापकर्मनिरते नाद्यापि संतुष्यसि ॥ ८ ॥

कवित्त ।

दुरगम विषम अशेष देश भ्रम कर,
लह्यो मैं कलेश गह्यो लेश नाहिं धनको ।

१ भूभर । २ ग्यारह ।

जाति कुलकाभिमान उचित विहायताहिं,
सेवा कीनी फलहीनी शोचभयो मनको।
काकयों सशंक[1] मान विन परधामखायो,
अजे रजे न सप्रीत भजे दुरतन[2] को।
ब्रह्मते विछोर नीच तृष्णा कीनो ढोर अब,
होर जो नचात कहाँ होर करें जनको ॥ २१ ॥

श्लोकः।

खलोल्लापाः सोढाः कथमपि तदाराध-
नपरैर्निगृह्यान्तर्बाष्पं हसितमपि शून्येन
मनसा ॥ कृताश्चित्तस्तम्भः प्रतिहतधिया-
मञ्जलिरपि त्वमाशे मोघाशे किमपरमतो
नर्तयसि माम् ॥ ६ ॥

कवित्त।

आशे फलहीनी कीनी तेरे बलसों सेवादि,
मूढोंके कुबैन सोढे नैन छोडें वनको[4]।
चित्तको संकोच कीनो कंद्दगसों[3] रोकलीनो,
भावी शोक चीनो पीनो कीनो न वचनको॥
हस्योभी निकार दंत जैसे चिंतामान जंत,
जोर कर करें[6] करी बंदना नीचनको।

---

१ शंकाके सहित। २ पापियोंको या पापोंका। ३ सहारे। ४ जल।
५ नेत्रोंका जल। ६ हाथ।

तैसे नमो करों तुमें तेरे संग चिर भ्रमें,
अब चाहे छोर हमें काहे दाहे जनंको ॥ २२ ॥

श्लोकः ।

उत्खातं निधिशङ्कया क्षितितलं ध्माता गिरेर्धातवो निस्तीर्णः सरितांपतिर्नृपतयो यत्नेन संतोषिताः ॥ मन्त्राराधनतत्परेण मनसा नीताः श्मशाने निशाः प्राप्तः काणवराटकोऽपि न मया तृष्णेऽधुना मुञ्च माम् ॥ ७ ॥

तोटक छंद ।

अब तो तज तू हमको तृषने।तवलाभविषेममखेदघने ॥
तुम कीन मुझे मनवासजबै । धनशंकउठी उरमोरतबै ॥
सभकोवितहैसभ भूमतले । हमखोद थके परजंत जले ॥
गिरिधातुकृशानुप्रतापदही । अबलाभरसायनहोयसही ॥
हमसिंधुतरेमुकतादिसुने । मुकतादिकहाँशुकत्यादिलुने ॥
बहुभूपनकोयतनोकरके । अतिकीन प्रसन्नलजाहरके ॥
कराचित्तइकाग्रकुमंत्रजपे । शमशाननमें निशि पुंजखपे ॥
करहोंजबमैंवशिभूतनको । परकीहरदेहिंविभूतिनको ॥
इमआयुवृथाममहंतसभी । मुहिकाणवराटकभीनलभी ॥
कतकाजनिलाजअकाजदहो । तजमोहिंकहूँअबआनंगहो

१ दास । २ किसी दूसरेको ग्रहण करो ।

सोरठा।

कऱ्यो ब्रह्मते जीव, चाहे अब चाहे कहा।
किधों करे निरजीव, आशे तव आशय कवन॥२८॥

श्लोकः।

परिभ्रमसि किं वृथा क्वचन चित्त विश्रा-
म्यतां स्वयं भवति यद्यथा भवति तद्यथा
नान्यथा॥ अतीतमपि न स्मरन्नपि च
भावि सङ्कल्पयन् अतर्कितगमागमाननु-
भवस्व भोगानिह॥ ८॥

सवैया।

शांति निजांतर किंनगहे, कतडोलें वृथाभवमो सघना[1]।
होय यथा सुतथा निजहै, तुमते अन्यथा[2] बहुहोवतना॥
प्रीतिनसाथवितीतभली कछु, हाथमिली न यथास्वपना।
मौन[3] गहो अब मोन गहो तुम मोरागिरा जिन मोरमना॥
भाँविकि[4] भाव अभाव यथा, नरमोतिनमो नभकेसुमना।
मध्यकि भोग कि मध्य रमो, गतराग भ्रमो अनउत्तरना॥
ब्रह्म नपुंसक यौं मन तू, विनतां तव दंपति[5]मोसुखना।
टेरत मैं प्रतिफेर तुमै तुम, मोमतकोमत फेरमना॥३०॥

---

१ बहुत ही। २ जो भावी है सो तेरेसे टलनेको नहीं है। ३ विश्रांति-ग्रहण करो। ४ भावीहोनेवाले पदार्थ न हुए जैसे हैं उनके साथ प्रेम करना मानों आकाशके फूलोंकी गन्धि लेनेकी इच्छा करनी है। ५ विनाब्रह्मके तेरेमें या तेरी स्त्री तृष्णामें सुख नहीं है। दम्पति नाम स्त्रीपुरुषका है।

श्लोकः ।

परेषां चेतांसि प्रतिदिवसमाराध्य बहुधा प्रसादे किं नेतुं विशसि हृदय क्लेशकलितम् । प्रसन्ने त्वय्यन्तः स्वयमुदितचिन्तामणिगुणे विविक्तः सङ्कल्पः किमभिलषितं पुष्यति न ते ॥ ९ ॥

कवित्त ।

चित्त रे तूं वित्तके[१] निमित्त दिन रात नित्य,
सेवत परोंके चित्त एही दुःख अति रे ।
तिनोंकि जो मुदता सो उदतें[२] कलेशोंकर,
मत मान करे हत ताको तांको[३] मत रे ।
निज चिंता तज सोवे स्वांतर प्रसन्न होवे,
चिंतामणि गुणं[४] जोवे देहमें महत्तरे ।
ताते अभिलषित न तेरो किधों सिद्धहोय,
सुधा[५]पान करेते न किधों व्याधि हत रे ॥ ३१ ॥

दोहा ।

तनुमो तनक निवास तब, चिंतामणि तज ताहि ।
बहिरकृपणगृह पराभव[६], सहितद्रविणि[७] हित काहि ॥ ३२

---

१ धनके लिये । २ उत्पन्न होती हैं । ३ उनकी तरफ देख मत । ४ सन्तोषरूपगुण । ५ अमृत । ६ निरादर । ७ धन ।

श्लोकः ।

एतस्माद्विरमेन्द्रियार्थगहनादायासकादा-
श्रयात् श्रेयोमार्गमशेषदुःखशमनव्यापा-
रदक्षं क्षणात् ॥ शान्तं भावमुपैहि संत्यज
निजां कल्लोललोलां गतिं माभूयो भज
भङ्गुरां भवरतिं चेतः प्रसीदाधुना ॥ १० ॥

कवित्त ।

इंद्रियोंके भोग सारे भारे रोग देन वारे,
ताको कीजे हेय[1] मत श्रेयपथ तज रे ।
पापअंद्रि[2] नाशनको वज्र पाक[3]शासनिको,
दाहेदोष घासनको मोक्षशिखी[4] सज रे ॥
हूजो शांत भावबीच प्रापत कदापि नीच,
आपनी कलोल लोल[5] गतिते नलज रे ।
क्षणभंग भवरोग ताको मन करो त्याग,
मोक्षको वैराग्य सहकारी तास भज रे ॥ ३३ ॥

श्लोकः ।

मोहं मार्जयतामुपार्जय रतिं चन्द्रार्धचू-
डामणौ चेतः स्वर्गतरङ्गिणीतटभुवामास-
ङ्गमङ्गीकुरु ॥ को वा वीचिषु बुद्बुदेषु च

---

१ इन्द्रियोंके भोगोंमें ( हेय ) त्याग बुद्धिकर और श्रेय पन्थको मतछोड।
२ पाप रूपपहाडोंके नाशार्थ । ३ इन्द्र । ४ अग्नि । ५ चंचल ।

तडिल्लेखासु च स्त्रीषु च ज्वालाग्रेषु च पन्नगेषु च सरिद्वेगेषु च प्रत्ययः ॥ ११ ॥

कवित्त ।

परवारके सनेह को निवार देहि मन,
बीची बुदबुदे रेखा दामेंनी समानिये ।
पुना दीपतागनिमैं नागनमैं नदीवेग,
माहि जैसे सुख नाहिं तैसे ताहि जानिये ॥
देवनँदी तीरकी पवित्र धरा पर पैठ,
नीलँकंठमाँहि नीत उतकंठा ठानिये ।
अब ऐसी रीति करो भोगनकी प्रीति हरो,
गुरुवेद वाक्य धरो तीनताप हानिये ॥ ३४ ॥

श्लोकः ।

आक्रान्तं मरणेन जन्म जरया यात्युज्ज्वलं यौवनं सन्तोषो धनलिप्सया शमसुखं प्रौढाङ्गनाविभ्रमैः ॥ लोकैर्मत्सरिभिर्गुणा वनभुवो व्यालैर्नृपा दुर्जनैरस्थैर्येण विभूतिरप्यपहता ग्रस्तं न किं केन वा॥ १२॥

चौपाई ।

जन्ममहावरग्रस्योमरणकर।अधकोजपज्योमृगकोनाहँर॥
पुनि निर्मल अतियुवानुकूला । जरा करातांकोनिमूंला ॥

१ बिजली । २ गंगाजी । ३ महादेव । सिंह ।

दुरि हरत ज्यों तुरतगङ्गाजल।कलहगौनज्योंकरेमौनबल[1]॥
पुनि धनचाहि ग्रस्यो संतोषा।यज्ञविपाक ग्रसे ज्यों रोषा॥
तरल[2]तरुणतरुणीकेलोचन । ताहिविभ्रमाहिसमसुखमोचन ॥
ज्यों निरवेद खेद भवहारे । पुना सतोज्योंरजतमटारे ॥
ग्रसेगुणीकेगुणकोखलइँउँ । ब्रह्मविचारविकारग्रसेजिउँ ॥
ग्रास्योइँउँक्षितिकोउरगादिक।लाजत्रासकोज्योंकामादिक।
ग्रसत दुर्जनोंकर नृप ऐसे । गिले प्रश्नको उत्तर जैसे ॥
सकलविभूतिअनस्थिरताने । ग्रसीमनीषा[3]ज्योंचिंताने ॥
इसप्रकार जनकेके नाँहीं । ग्रस्त कालकरयाँभव माँहीं ॥
अज पिपीलिका लगजगजेतो । ग्रस्तसमस्तकालकरतेतो ॥

दोहा ।

सकल भोग भवहेतु मन[4], चपलसदोषसशोक ।
ता तज भोगी जनोयुत, गुरु श्रुतिपंथ विलोक ४१

श्लोकः ।

अग्रे गीतं सरसकवयः पार्श्वतो दाक्षिणात्याः पृष्ठे लीलावलयरणितं चामरग्राहिणीनाम् ॥ यद्यस्त्येवं कुरु भवरसास्वा-

---

१ मौनके बलसे जैसे लडाई मिटजाती है । २ चंचल । ३ विचारशालिनी बुद्धि । ४ हे चित्त ! संसारके सभी भोग अति चंचल शोकके देनेवाले तथा अनेकप्रकारके दूषणोंयुक्त होनेसे संसारहीके हेतु हैं इस लिये उनके भोगीजनोंके सहित त्यागकर ।

दने लंपटत्वं नो चेच्चेतः प्रविश सहसा निर्विकल्पे समाधौ ॥ १३ ॥

नाराच छंद ।

विचित्र राग रंगजे स्वअग्रभागमें बने ।
कविंद आस पासमें रसाल वाक्य जे भनें ॥
प्रवीन चारु कामिनी जि पृष्ठ भागमें लसें ।
अलंकृती मनोहरी मुखारविंदते हँसे ॥ ४२ ॥
करे ग्रहीत चामरं विलाससों भ्रमावती ।
तिने करे करे हलें करे ध्वनी स्वभावती ॥
अरोग देह आयुषा महा अशत्रु राज है ।
जबे समीप आपने लखें इतो समाज है ॥ ४३ ॥
प्रपंच भोग स्वादमें निशंक तो अबी रमो ।
भवे तथा न तौ कहाँ पृथा इते उतै भ्रमो ॥
असंग विश्व ते भवो अरण्य वास लीजिये ।
असंप्रज्ञातमें मना प्रवेश शीघ्र कीजिये ॥ ४४ ॥

श्लोकः ।

पुण्यैर्मूलफलैः प्रिये प्रणयिनि प्रीतिं कुरुष्वाधुना भूशय्यांनववल्कलैरकरणैरुत्तिष्ठ यामो वनम् ॥ क्षुद्राणामविवेकमूढमनसां यत्रेश्वराणां सदा चित्तव्याध्यविवेकविह्वलगिरां नामापि न श्रूयते ॥ १४ ॥

कवित्त।

भूमि सेज मूल फल मेधं नव वल्कल,[1]
करणे नपरे देव आगे रच धरे हैं।
करो इने साथ रति प्यारी प्रेम वारी मति,
उठो उठो तामें अब जामें बिंब ठरे हैं॥[2]
तुच्छ अविवेकी शठ मूढ मन बोल कटु,
जाके चित्तचिंता आगकर सदा जरे हैं।
ऐसे धनवाननके नाममात्र काननमें,
जाति माहिं काननमें कबूं नाहिं परे हैं॥ ४५॥

दोहा।

शब्द खलोंके नामके, परें न करण मझार।
ऐसे निर्जन वन त्रिषें, बसो बुद्धिवर वार॥ ४६॥

श्लोकः।

पातालमाविशसि यासि नभो विलंघ्य
दिङ्मण्डलं भ्रमसि मानस चापलेन॥
भ्रान्त्यापि जातु विमलं कथमात्मनीतं
तद्ब्रह्म न स्मरसि निर्वृतिमेषि येन॥१९॥

सवैया।

शठ जाहिं पतालकु शून्यकु लाँघाकि शूनो फिरें दिगमंडल धावत। विन भाग्य मिले न धनादि सुखं तव

१ पवित्र नवीन वृक्षोंकी छालके वस्त्र। २ शीत, उष्ण, हर्ष, शोक, राग द्वेष इत्यादि द्वन्द्व ठरे अर्थात् जहां नहीं है।

चंचलता दुख हेतु जनावत । तत ब्रह्म निजातमशुद्ध मना भ्रमसोपि कबी सुखहेतु न ध्यावत । तव द्वंद्वज वै भवसिंधु तबे तव शांत भये विन शांत न आवत॥४७॥

चौपाई ।

मूढ करे पाताल प्रवेशा । देख्यो चाहे देशफणेशा ॥
विष्णुसहस्रनाम नवतनको । भाषेशेषपिखोंतांतनको ॥
फणसहस्रपरमणिअवतंसा । भासहितमध्वंसकसमहंसा ॥
ल्यावोंकिवेंएकमणिहरके । नाशैं सबकलेश तवघरके ॥
तहँतेमूढशून्यमुडआवहिं।पुनाकाशको लाँघसिधावहिं ॥
सुरपतिलोकविलोकनकारण।सुधातडागकल्पतरुवारण॥
सुरभीनंदनवनउपवनको । दरशोंसुरनसहितवाहनिको ॥
बैशपाकशासनासिंहासन ।करेकवनाविधिविबुधहिंशासन॥
किवेंपरेममतहँपरचोजब । निजगृहपठवोंदिव्यभोगतब ॥
इतरीतोउतरीतोआवहिं । पुनिदिगमंडलकोउठधावहिं ॥
दुर्गमविषमअदर्शीठौरांहि । द्रव्यनिमित्तनिरंतरदौरांहिं ॥
चित्तचपलताकरअहनिशिमैं ।भटकहिंव्यर्थकहाँदशदिशिमैं ॥
ततनिर्मलब्रह्मातम रूपा । साक्षीशुद्धअसंग अनूपा ॥
भ्रमकरभीकबहूँकहुँरीते । नहिंसिमरासिनिजब्रह्मअभीते॥
व्यष्टिसमष्टिउपाधिभेदकर । जीवेश्वरकीद्विधाभिधापर ॥
मायाऽविद्यामलमिलभासै । मुग्धोंके उरमांहिंप्रकाशै ॥
तदपिसुविमललखेतिहांनिर्दुख । जाँहिपिखेनशजाहिंनि-
खिलदुख ॥ जासलाभकरलाभअपरना । जासुखकरसु-

खअवरनवरना ॥ एकवारहै दर्शन जाको । देखनयोग्य रहेपुनिनाको ॥ जासरूपहैकरभवमांहीं । इतररूपपुनि होवतनाहीं॥ जोसबैंकसमानसमाना । तौमैं भी सो रम्यो न आना ॥ त्वंनसर्वते अन्यतजाते । वहीरूपतबनिश्चय ताते ॥ ५८ ॥ ब्रह्म सर्वमो पूरण जैसे । सर्वविषे तुम पूरण तैसे ॥ जाते श्रुति तव ब्रह्म बखाना । ताते तव वपुयां-भवनाना ॥भूतनकोहैपूंतअमूतन । जडपरिणामिनाश-समृदजन ॥ चेतनइकरस अव्ययआतम । ताबिनजड-संघातअनातम॥सतो अंश भूतनकी जोहै। ताते अंतः-करण भयो है ॥ रागद्वेषको घोषसुजाते । सोपिरावरो रूपनताते ॥ ६१ ॥ कारजद्वारा जिहँ अनुमाना । नात-रसोप्रत्यक्ष अभाना ॥ बिंबोपाधिकोकारणजोहै । कारण देहनआतमसोहै ॥ ६२ ॥ तीनोपाधि विहीनो जोऊ । रूपतुम्हारो निश्चय सोऊ॥ नहिंततब्रह्मरूप निजध्यावें। जाकरमूढमुक्ति तू पावें ॥ ६३ ॥

दोहा।

रे मन तज निज बहिर्गति, अंतर्वर सुखहेत ।
अंतर्मुख विन सुखनहीं, विदित सनातननेत ॥६४॥

---

१ यह शरीर पंच भूतोंका पूत अर्थात् पुतला है। २ घर । ३ तुम्हारा। ४ स्थूल तथा लिंगशरीर रूप उपाधिद्वय । ५ सुषुप्तिअवस्था । ६ कारण लिंग और स्थूल।

श्लोकः ।

चेतश्चिन्तय मा रमां सकृदिमामस्थायि-
नीमास्थया भूपालभ्रुकुटीकुटीरविहरव्या-
पारपण्याङ्गनाम्॥कन्थाकञ्चुकिनः प्रवेश्य
भवनद्वाराणि वाराणसीरथ्यापंक्तिषु पाणि-
पात्रपतितां भिक्षामपेक्षामहे ॥ १८ ॥

कवित्त ।

चंचंलाको मत चिंत चंचल करति चित्त,
चंचलाको चीन चित्त चंचलाके वतहै ।
भूपनकी भ्रुकुटी कुटीमें वारवधूवत,
गतागतके व्यापार बिच विचरतिहै ॥
काशीजूकी वीथिनके जूथनेमें धाम ग्राम,
ताके द्वारे अटों ओढ़ कंथा एमो मतिहै ।
ताते पाणिपात्रपरे भिक्षा तासों प्राणधरे,
कमला कीरति लोक कमला करतिहै ॥ ६५ ॥

दोहा ।

श्रीहरके श्रीहर पुरी, बाराणसिको वास ।
जीवत भुगत मुकतमरे, करे चहो चित तास ॥६६॥

---

१ हे पुरुष ! चंचल जो लक्ष्मी है उसका तू चिन्तन मतकर वह वृथा तेरे चित्तको चंचल करेगी परन्तु तेरेको मिलेगी नहीं और चित्तका यह स्वभाव है कि यह लक्ष्मीको देखकर तत्स्वरूप होजाता है । परन्तु वह राजालोगोंकी भौंहांरूपी कुटियामें वारवधू वेश्याकी तरह इधर उधर भ्रमण करती है अर्थात् तेरेको मिलना उसका बहुतही कठिन है ।

श्लोकः ।

उद्यानेषु विचित्रभोजनविधिस्तीव्रातितीव्रं तपः कौपीनावरणं सुवस्त्रममितं भिक्षाटनं मण्डनम् ॥ आसन्नं मरणं च मङ्गलसमं यस्यां समुत्पद्यते तां काशीं परिहृत्य हन्त विबुधैरन्यत्र किं स्थीयते ॥ १७ ॥

कवित्त ।

उपवनों मध्य सिद्ध भोजन विविधविध,
तप वृद्धहूँते वृद्ध जा समै प्रधानहै ।
पटलकौपीनहीको अप्रमानपटनीको,
भीखहीको रमणीको रटनो प्रमाणहै ॥
चारखाणी प्राणी जामें मरके न फेर जामैं,
आवै ढिग मृत्यु तामें मंगल समान हैं ।
छोरे ऐसी काशी कैसे सुधी और ठौर बसे,
कैसे भयेदेव यम हासीको सथानहै ॥ ६७ ॥

दोहा ।

अज्ञ त्यजहिं वाराणशी, तऊ न खेद कछु मोहि ।
त्यजहिं सुजन लखमुक्तिप्रद, दुसहदुःखममओहि६८॥
रे मन तू तो त्याग जिन, मुक्तद्वार हरद्वार ।
सिमर सरित समरारितिहं, जगजीवनदिनचार ६९॥

श्लोकः ।

नायं ते समयो रहस्यमधुना निद्राति
नाथो यदि स्थित्वा द्रक्ष्यसि कुप्यति प्रभु-
रिति द्वारेषु येषां वचः ॥ चेतस्तानपहाय
याहि भवनं देवस्य विश्वेशितुर्निर्दौवारिक-
निर्दयोक्त्यपरुषं निःसीमशर्मप्रदम् ॥ १८॥

कवित्त ।

भूपनकी चाहिकरे काहेचित जाहि घरे;
गये छरीदार हरें सतकार जोत हैं ।
ना रे इहकाल महीपाल गुरुमतेमांहिं,
अजे समो नाहिं नरनाथ सुखी सोत हैं ।
सुने बैन तेरे जब क्रोध नैनहेरे प्रभु,
जाके पौरे ऐसे कौरे वाकको उदोत हैं ।
छोरताके पौरदौर मोक्षठौर काशीमांहिं,
ध्वना न कठोर जहां दौरपं अगोत हैं ॥ ७० ॥

---

१ अरे नीच भिखारी ! यह काल तेरा नहीं है क्योंकि राजा इस कालमें ( गुरुमते ) किसी विचार विशेषमें हैं । दुबारा गये तो अभी समोंनाहि क्योंकि नरनाथ सुखपूर्वक आरामसे सोरहे हैं ॥ तेरे भीख मांगनेके वचन जब सुनेंगे तो तेरेको वह क्रोधदृष्टिसे देखेंगे । इत्यादि अनेक तरहके कटुवाक्य जिनके द्वारोंपर सुनेजाते हैं । २ जहांके दौरप अर्थात् द्वारपाल गण अगोत अर्थात् जाति गोत्रके पक्षपाति नहीं हैं अथवा दौरप शब्दसे दौरे हुयेके पालक महादेव पक्षपाती नहीं हैं ।

दोहा ।

अप्रमाण आनन्दप्रद, पुनः जन्म जिहँ हान ।
बसो मना आनन्दवन, तज नृप कृपणस्थान ॥७१॥
अलं भरतवैराग्यको, प्रथमोऽध्याय अनूप ।
स्वमन शिष्यको शिक्षमत, दईस्वामिसमभूप ॥७२॥

---

दोहा ।

द्वितिये पश्चात्तापके, भाषे दशक श्लोक ।
जाके श्रवण मनन करे, नष्ट होहि मन शोक ॥ १ ॥

श्लोकः ।

न ध्यातं पदमीश्वरस्य विधिवत्संसारवि-
च्छित्तये स्वर्गद्वारकपाटपाटनपटुर्धर्मोऽपि
नोपार्जितः ॥ नारीपीनपयोधरोरुयुगलं
स्वप्नेऽपि नालिंगितं मातुः केवलमेव यौवन-
वनच्छेदे कुठारा वयम् ॥ १९ ॥

कवित्त ।

पादकंज शिवजीके न अराधे हम नीके,
कारण उधारजीके रमणीकै चीनमैं ।
नाकपौर ताकनके धाकनमै पुण्य दक्ष,
तेपि न एकत्र कछु कीन भागहीन मैं ॥

---

१ स्वर्ग ।

उभैपीन कुची नारी भारी रूपगुणवारी,
स्वप्ने मझारीभी आलिङ्गन न कीन मैं ।
माताको यौवन वन तास नाश हेतु जन,
केवल कुठार[1] होय खोये सुख तीन मैं ॥ २ ॥

श्लोकः ।

विद्या नाधिगता कलङ्करहिता वित्तं च नोपार्जितं शुश्रूषापि समाहितेन मनसा पित्रोर्न संपादिता ॥ आलोलायतलोचना युवतयः स्वप्नेपि नालिङ्गिताः कालोऽयं परपिण्डलोलुपतया काकैरिव प्रेरितः॥२०॥

नाराच छन्द ।

अदोष वेद बोधको अधेन मैं न कीन है ।
न सेव मात तातकी मँझार चित्त दीन है ॥
दया न दीनजन्तुपै करी मनाक[2] मैं कबी ।
न न्यायवंत द्रव्य भी इकत्र कीन लोअबी[3] ॥ ३ ॥
विशाल नील कञ्जनैन चञ्चले हृदेप्रिया ।
नं कीन सोपनेपि[4] मैं अलिङ्गनं महात्रिया ॥
प्रपिण्डपै[5] सलोभ काक योंसमो गतोहमें ।
विकाश मात आस्य कञ्ज नाशको करी जमें ॥ ४ ॥

---

१ कुल्हाडी । २ थोडीसी । ३ अभीतक । ४ स्वप्नमें । ५ केवल पराये पिण्डोंपर लुब्ध होनेवाले काकोंकी तरह हमारा व्यर्थ समय गया है । इसलिये—

श्लोकः।

धिक् तज्जीवितमापदां हि निलयं पित्राप्त-
बन्धूज्झितं दीनानाथजनोपकारकरणव्या-
पारदूरीकृतम् ॥ मन्दीभूतशशाङ्कशेखर-
पदद्वंद्वारविन्दस्मृतिं व्यालोलायतलोच-
नास्तनतटप्रश्लेषविश्लेषितम् ॥ २१ ॥

कवित्त।

ता जीवनको धिक्कार जोऊ दुःखको अगार,
पितृ बंधु परिवार कर नित जित्त है ॥
दीनानाथ जनोंपर उपकारको व्यापार,
ताको त्रिसकार जाँमझारनित्य थित्त है ॥
जाके भाल बिषे इंदु द्वंद्वतापदारविन्द,
ताको ध्यान जांमोमंदभूतनिन्दानित्त है[1]।
अलंलोललोचन[2] विशालकुचतटत्रिया,
ताको मैं लाभी न भयो योंही वेलावित्त है ॥ ९ ॥

श्लोकः।

नाभ्यस्ता भुवि वादिवृन्ददमनी विद्या
विनीतोचिता खड्गाग्रैः करिकुंभपीठदलने-

—हम अपनी विकाशमाता अर्थात् कीर्तिमाताके मुखकमलके विनाशकेलिये (करी) हस्ती रूप पैदा हुए हैं।

१ जिस जीवनमें ऐसे शंकरका ध्यान मन्द अर्थात् नहीं है और भूत प्राणियोंकी निन्दा जिसमें नित्य होती है। २ भूषित तथा चंचल हैं नेत्र जिसके।

र्नीकं न नीतं यशः ॥ कान्ताकोमलपल्लवाधररसः पीतो न चन्द्रोदये तारुण्यं गतमेव निष्फलमहो शून्यालये दीपवत् ॥२२॥

कवित्त ।

वादीवृन्दके दमन वारी प्यारी सन्तनको,
ऐसी विद्याकोशलोक पठचों मैं न लोकमैं ।
खड्गोंके अग्रकर करीकुम्भ पीठनको,
पीठके न यश नीठ कीनो सुरलोकमैं ॥
कांताके अधर मृदु दलवत रसनिधि,
सो न चूसे उदेविधु[1] स्वेच्छित[2] अशोकमैं ।
ज्ञान नाक नारी तीनों कोन रसलीनो अहो,
वृथा युवाक्षीनो जैसे दीप शून्य ओक[3]मैं ॥ ६ ॥

श्लोकः ।

अजानन् माहात्म्यं पतति शलभस्तीव्रदहने स मीनोप्यज्ञानाद्बडिशयुतमश्नाति पिशितम् ॥ विजानन्तोप्येते वयमिह विपज्जालजटिलान्न मुञ्चामः कामानहह गहनो मोहमहिमा ॥ २३ ॥

कवित्त ।

दीपमें पतंग परे जरेन प्रतापजाने,
मीनस अज्ञाने भखे कुंडीमिले मांसको ।

१ स्थित । २ अपनी इच्छाके अनुसार शोकसे रहित होकर । ३ घर ।

गजगजी हेत परचो खात खात अंकुशको,
रंगमें कुरंग राग करे निज नाशको ॥
पङ्कजकी गन्ध बीच नीचभृङ्ग मीच गहे,
इति आदि अज्ञ नाश करें निज श्वासको ।
अहोहा सघन महामोहको प्रताप लहा,
शुभाशुभ जानो पै नहानो भोग आशको ॥ ७ ॥

दोहा ।

मोह[2]महातम रूपको, गहन महामत आहि ॥
मोहे पुरुष महातमा, जिहँ विवेक रवि नाहिं ॥ ८ ॥

श्लोकः ।

ज्ञानं सतां मानमदादिनाशनं केषांचिदेतन्मदमानकारणम् ॥ स्थानं विविक्तं यमिनां विमुक्तये कामातुराणामतिकामकारणम् ॥ २४ ॥

सवैया ।

एश्रुति ज्ञान सुजानन्के, अभिमान मदादि विकार निवारे । केचित मोसम नीचनके, चितमो बहु मान मदादिक धारे ॥ शून्य यथा मठ साधुनको, अति

---

१ रागमें ( कुरंग ) हरिणका राग कहिये प्रेम है। २ महा अज्ञानरूप मोहको धारण करना हमारी मूर्खता है, इस मोहरूप अन्धकारने अनेक महात्माओंको जिनके पास विवेकरूप सूर्यका उजाला नहीं है अन्धकूपमें डाला है।

मोक्षको साधन दोष प्रहारे॥ सोहमसे मदनातुरको अति कामको कारण वामं[१] समारे॥ ९॥

श्लोकः।

अवश्यं यातारश्चिरतरमुषित्वापि विषयान् वियोगे को भेदस्त्यजति न जनोयस्त्वयममून् ॥ व्रजन्तः स्वातंत्र्यादतुलपरितापाय मनसः स्वयं त्यक्ता ह्येते शमसुखमनन्तं विदधति ॥ २८ ॥

कवित्त।

पुण्यनके वश्यते सुभोग चिर वसते,
नि[२]मित्तिनशे नशते मर्याद आदि दिनमैं।
कौन भेद भोगन के भेदमैं नतजे जन,
एकको[३] वियोगतो अवश्य होत तिनमैं॥
स्वते जब जावैं तब मनको तपावैं भारी,
मोक्षे तिने आपतांप[४] मोक्षे तिनैं क्षणमैं।
ऐसे मोक्ष[५] प्रतिबंधी विषे लखेमैं संबन्धी,
को कुभागी विनमैं जो रागी होत इनमैं॥ १०॥

१ सुन्दर स्त्री। २ पुण्योंके नाश होनेसे भोग नाश होते हैं। ३ या भोक्ता मर जायगा या भोग स्वयं नष्ट होजायँगे। ४ जिसको विषय छोडे जाते हैं वह पुरुष जलता रहता है और जो पुरुष विषयोंको स्वयं छोड देता है उसके तीनों ताप दूर होजाते हैं। ५ ऐसे मोक्षके विरोधी विषयोंको मैंने अपने सम्बन्धी समझा।

श्लोकः।

भोगा न भुक्ता वयमेव भुक्तास्तपो न तप्तं वयमेव तप्ताः ॥ कालो न यातो वयमेव यातास्तृष्णा न जीर्णा वयमेव जीर्णाः॥२६॥

मात्रक सवैया।

अहो सखे मैं भोग न भोगे भोग्योगयो आप मैं मूढ ॥
क्रमक्रम हमरो प्राक्रमसगरो लीनो भोगोंभोग अगूढ ॥
भुक्ता जान भोगमैं भोगे उलटा भोगों भोग्यो मोहिं ॥
शिश्नोदरपर भयो नचीनो कीनो मैं निजापसोंद्रोह ॥
इंद्रिय गणके संयम तपको ताप्यो मोहिं न कबहूँठीक ॥
काम क्रोध लोभादिअग्निकर मैं संतप्त भयो अबतीक ॥
कालचक्रवतभ्रमत सर्वदा शीतउष्णवपु धर विख्यात ॥
समा न बीत्योहौं हौंबीत्यो भयो विलक्षण ममसंघात ॥
तृष्णा जीरण भई न अबलौं मैंहूं भयो जरजरो आप ॥
वृद्धभयो दुर्बुद्धि गई नहिं मे उरमें यहि गुरु संताप ॥
अधमकाममोअवधिगई सबलब्धभयोअबलौंकछुनाहिं ॥
हहानकरके पां पकरे हर पापकरे मैं अह निशिमाहिं ॥

श्लोकः।

आघ्राय पुस्तकं धन्याः सर्वं विद्म इति

१ मेरे शरीरके अवयवोंका समूह वलीपलितादि अनेक विकारोंवाला होनेसे आगेसे बहुत विपरीत होगया है।

स्थिताः ॥ शतवारं पठित्वापि हा न विद्मो जडा वयम् ॥ २७ ॥

सवैया ।

फूलनिबंध सुगंध रहस्य कुधारतजेसब स्वातम चीनो ॥
ते धन याविधिराजतजेभवबंधनवृन्दकियोजिहँक्षीनो ॥
मैं शठते शतवार पठेनहिंस्वातमचीनुभयोमदपीनो ॥
हानरकेतनुमोवशकेनरकेवसबेकु पराक्रमकीनो ॥ १४ ॥

श्लोकः ।

ब्रह्मज्ञानविवेकिनोऽमलधियः कुर्वन्त्यहो दुष्करं यन्मुञ्चन्त्यपि भोगभांज्यपि धनान्येकान्ततो निःस्पृहाः ॥ संप्राप्तानि पुरा न संप्रति न च प्राप्तौ दृढप्रत्ययो वाञ्छामात्रपरिग्रहाण्यपि परं त्यक्तुं न शक्ता वयम् ॥ २८ ॥

कवित्त ।

ब्रह्मज्ञानके विवेकी विमल मनीषा जाकी,
अहो दुहक्रिया ताकी पायो द्रव्य त्यागेहैं ।
भोगनकी राशिको अवास धनते उदास,
जाते भोगोंते निराश आतमानुरागेहैं ॥

---

१ मनुष्यशरीर धारकर मैंने नरकमें वसनेका प्रयत्न किया है । २ विचारवाली बुद्धि । ३ घर ।

आंदिमें न प्रापत अप्रापत इदानीवित्त;
दृढ न प्रतीति हम आगे कछु पागेहैं ।
इच्छामात्र धनोंके एकत्रको न त्याग सकें,
वही बडभागे हैं हमारे भागे भागेहैं ॥ १८ ॥

श्लोकः ।

भिक्षाशनं तदपि नीरसमेकवारं शय्या च भूः परिजनो निजदेहमात्रम् ॥ वस्त्रं च जीर्णशतखण्डमयी च कंथा हाहा तथापि विषया न परित्यजंति ॥ २९ ॥

अनंगशेखर छंद ।

जाचजाचके अहार नाहिं सोपि स्वाद बार,
लाभहोत एकबार भूखतापको अवार ।
शैन भूमिपै बनो न साक सैनको गनो,
शरीर मात्र पोखनो न जोबनो सुपैदवार ॥

---

१ और हम कैसे हैं कि, इससे प्रथम गतआयुमें हमको कभी कहीं कुछ नहीं मिला और अबभी हमारे पास कुछ नहीं है और आगेको कहींसे कुछ मिलनेकी भी उम्मेद नहीं है किन्तु हमारे मनमें धन एकत्र करनेकी इच्छामात्र है परन्तु उस इच्छाका हम त्याग नहीं कर सकते इसलिये वे विरक्त महात्माही बडे भागोंवाले हैं जिन्होंने प्राप्त धनको छोडकर आत्मज्ञान संपादन किया है और हमारे भाग्य तो हमारेसे भागे हुए अर्थात् नष्टप्रायही प्रतीत होते हैं ।

क्षीण चीरगोदरी अनेकलीर सोंकरी,
करी उजार झोंपरी अधेन ग्रंथ वार वार।
हाय हाय भोग चाहि नाहिं मैं तजे अजेपि,
मोर चित्त बैलको सवार बेलकेऽसंवार ॥ १६ ॥

दोहा ।

अलं भरत वैराग्यको, भयो दूसरोऽध्याय।
निंद्यो भूपति स्वापको, कल्यानारिसुहाय ॥ १७ ॥

---

दोहा ।

अब तृतीय अध्यायमें, आठ श्लोक उच्चार।
वरणे महिमा कालकी, सुनो जनो उरधार ॥ १ ॥

श्लोकः ।

अमीषां प्राणानां तुलितबिसिनीपत्रपयसां कृते किं नास्माभिर्विगलितविवेकैर्व्यवसितम् ॥ यदाढ्यानामग्रे द्रविणमदनिःसंज्ञमनसां कृतं वीतव्रीडैर्निजगुणकथापातकमपि ॥ ३० ॥

---

१ हे बैलकी सवारी करनेहारे शंकर ! आप कृपाकर मेरे चित्तरूपी बैलको सुधारिये। २ राजाने इसमें अपने कल्याणके विरोधी स्वभावकी निन्दा करी है।

कवित्त।

इने प्राणंत्राण काज केके मैंन कीने काज,
कंजदलपै विराज कंकणी ज्यों हततै है।
धनमद कर जांके अंधमन आगे ताँके,
बके गुणबाँके निज तजी लाज मतिहै॥
हौंतो गुणखानि तुम शक्रके समान,
कुरुक्षेत्र ग्रसे भान मोमें दान तदवतैहै।
कीनी मैं इत्यादि कृति शासन निमित्त पर,
सासनाभी सही पर सास ना रहतैहै॥ २॥

श्लोकः।

[illegible]यं येभ्यो जाताश्चिरपरिगता एव खलु ते समं यैः संवृद्धाः स्मृतिविषयतां तेऽपि गमिताः॥ इदानीमेते स्मः प्रतिदिवसमासन्नपतनाद्गतास्तुल्यावस्थां सिकतिलनदीतीरतरुभिः॥ ३१॥

---

१ इन कमलपत्रगत जलबिन्दुकी तरह शीघ्र विनाशी प्राणोंकी रक्षाके लिये मैंने कौन २ अकार्य्य नहीं किये हैं मैंने अपनी लाजको त्यागकर धनमदान्ध पुरुषोंके आगे उनकी तथा अपनी अनेक प्रकारकी प्रशंसा करी, मैंने यहांतककी कहा कि हे देव! मैं तो गुणोंकी खानि हौं और आप इन्द्र जैसे ऐश्वर्यवाले महाराज हैं इसलिये मेरे जैसे पात्रको दान दियेका आपको कुरुक्षेत्रके सूर्यग्रहण जैसा फल है इन प्राणोंके लिये मैंने इत्यादि अनेक कार्य किये शासनाभी सहारी परन्तु शोक है फिरभी मेरे प्राण नहीं रहते हैं।

कवित्त ।

जाहि मात पिताते मैं भयो उतपत ते तो,
कालवश नये चिरकाल बीत गयो है ।
समवैस वारे द्वारे सिमृति सिधारे सारे,
रहे हम शेष देह वृद्ध वेष लयो है ॥
नदीरेत तीर पर तरुयों शरीर भयो,
प्रति दिन मृत्यु तीर तीर सब अयोंहै ।
गिले काल व्याल सम मेंडकके अजेहम,
भजें भोग मच्छरोंको मोसों[१] मूढ जयोंहै ॥ ३ ॥

श्लोकः ।

तपस्यन्तः सन्तः किमधिनिवसामः सुर-
नदीं गुणोदारान् दारानुत परिचरामः
सविनयम् ॥ पिबामः शास्त्रौघान् द्रुतवि-
विधकाव्यामृतरसान् न विद्मः किं कुर्मः
कतिपयनिमेषायुषि जने ॥ ३२ ॥

त्रिभंगी छंद ।

है कछुक निमेषा हमरी वैसालखों न कैसा कामधरों ।
सुरसरिके तट पर कुटि आठठ करताँ मैं तपकर ताप हरों॥
गुण जाहिं उदारे असगण दारें मम रुचि धारें तिहँ विचरों ।
गण ग्रंथनमो उत काव्यनमो युत कथा रसामृत पानकरों ॥

---

१ मेरे जैसा और दूसरा मूर्ख कौन है ?

दोहा।

तप त्रिय सुधा असिद्ध त्रय, निमिष आयुषा माँहिं।
दुःखरूप भवते अबे, विनि निराश सुख नाँहि ॥ ८ ॥

श्लोकः।

यत्रानेकः क्वचिदपि गृहे तत्र तिष्ठत्यथैको
यत्राप्येकस्तदनु बहवस्तत्र चान्ते न
चैकः ॥ इत्थं चेमौ रजनिदिवसौ दोल-
यन् द्वाविवाक्षौ कालः काल्या सह बहु-
कलः क्रीडति प्राणिशारैः ॥ ३३ ॥

कवित्त।

काल भगवान वृंदकलावान कलीसंग,
खेलत चौसार चार दिगहूंकी धरके।
चार खाणी प्राणी गीटा रैनदिन पासे जोटा,
मारत अचूक चोटा दंपती अडरके ॥
जहाँ एक गेहमों अनेक तहाँ एक रहे,
एकते अनेक है क्षणेक एकूँसरके।
कालकाली खाली कीने लोक लोकपालीसने,
चौपट नहाली अजे शेषलोक करके ॥ ६ ॥

श्लोकः।

आदित्यस्य गतागतैरहरहः संक्षीयते
जीवितं व्यापारैर्बहुकार्यभारगुरुभिः कालो

न विज्ञायते ॥ दृष्ट्वा जन्मजराविपत्तिमरणं त्रासश्च नोत्पद्यते पीत्वा मोहमयीं प्रमाद- मदिरामुन्मत्तभूतं जगत् ॥ ३४ ॥

कवित्त ।

भानहुँकी गतागत कर दिन दिन प्रति,
प्राण मोरे घटें जैसे खोरे घटे पानिहैं ।
ग्राम कामो करसारे भवके व्यापार भारे,
ताँमो मत्त मतवारे मृत्युको न ध्यानहै ॥
जात जरा पात उतपात पेख भीतजात,
चीतमों न जात जैसे भीतमो न भानहै ।
मोहरूप मदिरा प्रमाद कर पान कीनो,
बौराभयो भवगौरा भवको न ज्ञानहै ॥ ७ ॥

श्लोकः ।

जीर्णा एव मनोरथाः स्वहृदये यातं जरा यौवनं हन्ताङ्गेषु गुणाश्च वन्ध्यफलतां याता गुणज्ञैर्विना ॥ किं युक्तं सहसाभ्युपैति बलवान् कालः कृतान्तोऽक्षमी ह्याज्ञातं स्मरशासनांघ्रियुगलं मुक्त्वास्ति नान्या गतिः॥

---

१ यह प्राणी अनेकोंके जन्म जरा मरणादि उत्पात देखताभी उनको त्याग देता है अर्थात् जैसे दीवारमें सूर्य्यका प्रतिबिम्ब नहीं पडता ऐसे ही यह जीवभी किसी वार्ताको चित्तमें नहीं लाता ।

मात्रक सवैया।

अहो विचित्र मनोरथ सगरेमें, उरमें सम्भव फल हीन। इने न आदि अंत मधचीनों, जल तरंग इव उपजत लीन॥ अनु[1] जाग्रत बालादितीन त्रिकमें, न हीन कछु सुख पतिक्षीन। जराकीन यौवनको भोजन, प्राक्रमहीन भयो मैं दीन॥ ८॥ बाँझ गुणज्ञों मों तनमें गुण अफल भये सबज्यों त्रिय बाँझ। कालक्षमा विन बली कृतां[2]तो उप[3]प्रापति अब हनें कि साँझ॥ सह[4]सा युक्ति मुक्ति हितको, शुभ जांकर मनको सँहसा जाय। हरके पाय कंजयुगहरके अवर श्रेयको कौन उपाय॥ ९॥

श्लोकः।

भ्रातः कष्टमहो महान् स नृपतिः सामन्तचक्रं च तत् पार्श्वे तस्य च सापि राजपरिषत्ताश्चन्द्रबिम्बाननाः॥ उद्रिक्तः स च राजपुत्रनिवहस्ते बन्दिनस्ताः कथाः सर्वं यस्य वशादगात् स्मृतिपदं कालाय तस्मै नमः॥ ३६॥

---

१ अनुजाग्रत् अर्थात् अनुक्षण जाग्रत् मनोरथ रहते हैं बालादि तीनोंके त्रिकमें अर्थात् बालपनकी जाग्रत् स्वप्न, सुषुप्तिमें तथा युवापनकी जाग्रतादि तीनोंमें एवं वृद्धपनकी जाग्रतादि तीनोंमें (नहीन) हीन अर्थात् कम नहीं होते यदि होते हैं तो कुछ सुषुप्तिमें क्षीण होते हैं। २ नाशक। ३ समीप आया। ४ शीघ्र।

कवित्त।

जाँके वामे दाहने सुमंत चक्र होते अग्र,
राजनकी सभा थी मयंक मुखी नारीया।
भूपनके पुत्रथे विचित्र वीर अहंकारी,
वृन्दबन्दी जनहोते वंशके उचारिया॥
अहो भाई भारी कष्ट भारी भूप भये नष्ट,
सिमृति पदे प्रविष्ट जाँकी कथा भारीया।
हिंसक प्रपंच सविरंचको असंग पुना,
ताहिकाल बीरको जुहार वार वारिया॥ १०॥

सोरठा।

अहो भ्रात अति कष्ट, जासे कालके वशिभये।
भये प्राक सभनष्ट, गये सिमृति पथ तिहँ नमो॥ ११॥

टीका-अर्द्धभुजंगप्रयात छन्द।

जिसे काल गाले। सुभूपाल माले॥
जिसे आसपासे। सुमन्त्री प्रकाशे॥ १२॥
महावीर स्याँने। सभी नीति जाँने॥
पुनर्जाहिं आगे। सभा राज लागे॥ १३॥
चल अग्रजाके। तन भूप बाँके॥
युवा द्रव्य माते। सहंकार जाते॥ १४॥
हुते चार नग्रे। सभोगा समग्रे॥
तहां राजधानी। हुती शक्र सानी॥ १५॥

त्रिया इंदुतुंडी। मनो कामकुंडी ॥
जटी लाल मोती। घनी धामहोती ॥ १६ ॥
चल भाटगाते। चिरंजीव दाते ॥
जिने कोप आगे। सभे भूप भागे ॥ १७ ॥
शिरै छत्र छाजे। दिशा चार भ्राजे ॥
करी[1] है सवारी। करीहयं[2] सवारी ॥ १८ ॥
इनें आदि राजे। हुते सासमाजे ॥
सभी काल मारे। गने कौन सारे ॥ १९ ॥
भये ते पुराने। न को ताँहिं जाने ॥
कथाजे पुराने। सुने नाग जानें ॥ २० ॥
पुनःतीनलोकी। सुनी औ विलोकी ॥
निमेषेक माँहीं। गिले काल तांहीं ॥ २१ ॥
युवा वृद्ध छोरे[3]। कहूँको न छोरे ॥
नमो तास काले। जिसे सर्व गाले ॥ २२ ॥

दोहा।

हने हनत पुन हनेगो, उत्तम मध्यम मंद ॥
गने बरोबर सर्वको, ताँते ताँको वंद ॥ २३ ॥

श्लोकः।

प्राप्ताः श्रियः सकलकामदुघास्ततः किं
दत्तं पदं शिरसि विद्विषतां ततः किम् ॥

---

१ हस्ती। २ घोडे सवारकर। ३ छोकरे।

सम्मानिताः प्रणयिनो विभवैस्ततः किं
कल्पं स्थितं तनुभृतां तनुभिस्ततः किम् ॥

कवित्त ।

जिन धनो कर सभ मिले मनोकाम जब,
ताँको भयो सिद्ध तब कहाँ लाभमान है ।
आरिनके शिरपर चरणको धार कर,
कहाँ भयो डारडर सोयो साभिमानहै ॥
जौसनेही जनोंधनों कर मान कीनो घना,
कहां भयो तांहि भनों तूँतो कुलभानहै ।
कल्प पर्यंत भोग भोगे जंतु कहा होग,
जाँते अंत नाशीलोक सने कारकांन है ॥ २४ ॥

दोहा ।

भयो काल भय प्रगट कर, तृतीय इति श्री आप ।
वैरागादि सुताहिं जने, हने सर्व भये ताप ॥ २५ ॥

---

दोहा ।

उतकंठा निज चित्तकी, कहें चतुर्थोऽध्याय ।
करत विनय नृप शंभु पहि, सात श्लोक बताय ॥ १ ॥

श्लोकः ।

एकाकी निःस्पृहः शान्तः पाणिपात्रो दिग-
म्बरः ॥ कदा शम्भो भविष्यामि कर्म-
निर्मूलने क्षमः ॥ ३८ ॥

---

१ ब्रह्मा विष्णु आदि कारकों समेत यह लोक अर्थात् संसार विनाशी है ।

तोटक छंद।

इकएंकांनिसस्पृहशांतमना ॥ करपत्रपवित्रदिशावसना ॥
करमा निरमूलनमैनिपुना ॥ शिवजूकबह्वैममएंसादिना २

श्लोकः।

स्फुरत्स्फारज्योत्स्नाधवलिततले क्वापि पुलिने सुखासीनाः शान्तध्वनिषु रजनीषु द्युसरितः ॥ भवाभोगोद्विग्नाः शिवशिवशिवेत्यार्त्तवचसा कदा स्यामानन्दोद्गतबहुलबाष्पप्लुतदृशः ॥ ३९ ॥

कवित्त।

शांतध्वनी यामिनीकी चांदनी अमित दुत्त,
तासों गंगा तीर तलो ऊजलो लसतहै।
ताँपै सुखी वसूकहूं शिव शिव शिव कहूँ,
ऐसी वाणी भनो जैसे प्राणी दुखारतहै ॥
प्रेम उदैपाथ साथ दृगाभिग जाहिं कब,
आवैं साह साहसे रोमांच पुलकत है।
भवके आभोगनते भयो अब उदवेग,
करो ऐसी विधि वेग ऐसी मोरी मतिहै ॥ ३ ॥

श्लोकः।

स्नात्वा गाङ्गैः पयोभिः शुचिकुसुमफलै-

१ अकेला तथा इच्छा रहित।

र्चयित्वा विभो त्वां ध्येये ध्यानं निवेश्य क्षितिधरकुहरग्रावपर्यङ्कमूले ॥ आत्मारामः फलाशी गुरुवचनरतस्त्वत्प्रसादात्स्मरारे दुःखान्मोक्ष्ये कदाहं तव चरणरतो ध्यानमार्गैकधस्रैः ॥ ४० ॥

कवित्त ।

न्हायकै न्हवांऊँ गंगा पाथ साथ नाथ तुम्हैं,
शुचि फूल फलों कर रुचि धर ध्यावेंगे ।
ध्यान योग ध्यान तेरो तामै लागे मन मेरो,
शैलदरी शिलाके पर्यंक पै सुहावेंगे ॥
सुखी निजानंद कर फलाहारी रतितर,
गुरोंके वचनमों चरण थारे भावेंगे ।
समरारी थारी कृपा अनुसारे सारे दुख ।
सारें हम जदों सों दिहारे कदों आवेंगे ॥ ४ ॥

श्लोकः ।

अतिक्रान्तः कालो लटभललनाभोगसुभगो भ्रमन्तः श्रान्ताः स्मः सुचिरमिह संसारशरणाः । इदानीं स्वःसिन्धोस्तटभुवि समाक्रन्दनगिरः सुतारैः फूत्कारैः शिवशिवशिवेति प्रतनुमः ॥ ४१ ॥

---

१ जलावें ।

कवित्त ।

सुंदरीके भोगनमें सुंदर ए काल गयो,
भारके भवोट भव्यो जग मग चिरमैं ।
पायो अतिखेद गयो थाक निरवेद अब,
चहों गंगातीर पर बहों उतगिरि मैं ।
तुंग होहिं तनवार नैन पूरे प्रेमवारी,
कंठदबेनामोचार गंगा जाँके शिरमैं ।
भोगनरकागनिके हेतु कौन भजों अब,
करों ऐसी विधि भवों भवमैंनफिरमैं ॥ ९ ॥

श्लोकः ।

अनावर्ती कालो व्रजति स वृथा तन्न गणितं दशास्तास्ताः सोढा व्यसनशतसंपातविधुराः ॥ कियद्वा वक्ष्यामः किमिव बत नात्मन्यपकृतं वयो यावत्तावत्पुनरपि तदेव व्यवसितम् ॥ ४२ ॥

कवित्त ।

काल ए पुनागमी न सोतोभयो वृथाक्षीन,
तनचीन मनदीन नारी रमणीक मैं ।
सैकरे कलेशोंके प्रवेशों कर व्याकुलीजा,
सो सो दशा सही सही कहाँ कहाँ तीकमैं ॥

---

१ विरक्त हुआ चाहताहूँ ।

जो जो करों काम सो सो देतदुखग्राम मोको,
अहो वही अपकाम करों अबतीकमैं ।
प्रबल अदृष्ट दुष्ट जोरत अनिष्ट मांहि,
याँके शांत विना नाहिं शांति चीनो ठीकमैं ॥ ६ ॥

दोहा ।

नष्ट अदृष्ट न ज्ञान विन, ज्ञान न विन वैराग ।
ताँते भवनिर्वेद प्रद, जाँते भवदुख त्याग ॥ ७ ॥

श्लोकः ।

अहौ वा हारे वा बलवति रिपौ वा सुहृदि वा मणौ वा लोष्टे वा कुसुमशयने वा दृषदि वा ॥ तृणे वा स्त्रैणे वा मम समदृशो यान्ति दिवसाः क्वचित्पुण्यारण्ये शिवशिव शिवेति प्रलपतः ॥ ४३ ॥

सवैया ।

पुण्यवने वस कौने दिने भनोभोशिवशंभुजटीसमरारी ॥
नागन मोतिनहारनमो उत शत्रुबली मैं सुमित्रमझारी ॥
माहिंमणी मृण पिण्डविषे मधफूलोंकेसाथरपाथरभारी ॥
वा त्रिणबीच त्रियाणविषैंसब मैं सम है कबदृष्टि हमारी८

श्लोकः ।

गङ्गातीरे हिमगिरिशिलाबद्धपद्मासनस्य
ब्रह्मध्यानाभ्यसनविधिनायोगनिद्रांगतस्य ॥

किं तैर्भाव्यं मम सुदिवसैर्यत्र ते निर्विशङ्काः
कण्डूयन्ते जरठहरिणाः शृङ्गमङ्गे मदीये४४

कवित्त।

गंगातीर पर हिमगिरी शिला पर हम,
बान्धे पदमासनको मन इन्द्रै जीतके।
ब्रह्मके सुध्यानकी अभ्यास विधिसों निवास,
योगनिद्रा मांहिं कहों ताप चीतके॥
जरठकुरंग करे शृंगो संग कण्डू मोहिं,
सुखसों अभीत[1] मोकों जाने सम भीतिके[2]।
पारवतीनाथमें अनाथके अभीति वारे,
उत्तमादिहारे कब आवें ऐसी रीतिके॥ ९॥

दोहा।

निजविषाण कर हरिण कब, संघरसहिं मम देह।
मोहिखबरहे हरनहै, कबहै मम अस देव॥ १०॥

श्लोकः।

कदा वाराणस्याममरतटिनीरोधसि वसन्
वसानः कौपीनं शिरसि निदधानोऽञ्जलि-
पुटम्॥ अये गौरीनाथ त्रिपुरहर शम्भो त्रि-
नयन प्रसीदेत्याक्रोशन्निमिषमिव नेष्यामि
दिवसान्॥ ४५॥

---

१ निडर। २ दीवार सदृश।

कवित्त ।

काशीगंगाके किनारे भवते किनारे होके,
कदों वसों वसन कौपीन एक धारके ।
दोऊ हाथ जोरकर नायमाथ नमों करो,
मृदु वाणी साथ ररों नाम समरारिके ॥
भो प्रभो भवानीवर शंकर त्रिनेत्र हर,
त्रिपुरारी चन्द्रधर भवभयहारिके ।
क्षणसमदिन सब मोरे बीत जावें जब,
ऐसे अहआवे कब कह्योकृपाधारके ॥ ११ ॥

श्लोकः ।

वितीर्णे सर्वस्वे तरुणकरुणापूर्णहृदयाः स्मरन्तः संसारे विगुणपरिणामा विधिगतीः ॥ वयं पुण्यारण्ये परिणतशरच्चन्द्रकिरणैस्त्रियामा नेष्यामो हरचरणचित्तैकशरणाः ॥ ४६ ॥

शंकर छंद ।

कबदेहहुमैं अरथीन सर्वस जोर कर कर दोय ॥
कब तरुण करुणा साथ अंतःकरण पूरण होय ॥
दुर्कामको परिणाम योनी तिरयगादि अपार ॥
तिहँदुःखसीमा पिखडरों निजमंद कर्म निहार ॥१२॥
जिसपुण्यवनमाँहशरदहिमकराकिरणपरिणितचारु ॥

बनतासमैं सरवासमैं निर्वेदसहित विचार ॥
मम चित्तको हर चरणकी तर शरणहोय सराग ॥
जब इम वितावों विमल रैना तबी मैं बडभाग॥१३॥

दोहा ।

तज स्वतंत्रभवभोग कब, लखौंनिजातम आप ।
देहविषै संदेहविन, विचरौं तब निहपाप ॥ १४ ॥

श्लोकः ।

क्षान्तं न क्षमया गृहोचितसुखं त्यक्तं न संतोषतः सोढा दुःसहशीतवाततपनाः क्लेशान्न तप्तं तपः॥ध्यातं वित्तमहर्निशं नियमितप्राणैर्न शम्भोः पदं तत्तत्कर्म कृतं यदेव मुनिभिस्तैस्तैः फलैर्वञ्चितः ॥ ४७ ॥

दोहा ।

सुनों कर्म जो जो करे, सो सो हमहूं कीन ।
तिनकर्मोंके फलों कर, हमठागे मतिहीन ॥ १५ ॥
मुनिन लह्यो सुखरूप फल, मोहिं दुःख फललीन ।
करे कर्म समविषम फल, इउँमैंठाग्योदीन ॥ १६ ॥
तजे गृहोचित सुख मुनिन, करसंतोष विवेक ।
अहं विदेश कलेश कर, त्यागे भोग अनेक ॥ १७॥
ऋषिन क्षमाकर खलोंके, सोढे दुर्वचनादि ।
मैंभी सहे कुवाकपर, कर याचन सेवादि ॥ १८ ॥

शीत वात आतप दुसह, पुना कलेश अपार ।
मुनिन सहे तप धार कर, हमों सहे सह नारि ॥ १९॥
हर पद पद्म युगल मुनो, ध्मायो मनकृत वाच ।
प्राणो कर दिन रातिमैं, ध्यायो धनको साच ॥२०॥
क्षमा तृप्ति युत दुर्वचन, सहों तजों गृह भोग ।
सरुचि ध्याँउँहरपाँउमैं, तब तासम फलहोग ॥२१॥
ऐसे शंकरवंत[1] दिन, हे हर शंकर शंभु ।
होंहि कबी सम मुनिनके, मै विचरों तज दंभ॥२२॥
स्वरग अखय सुख लाभ हित, करे मखादि सराग ।
करे याग ऋषिवाक गहि, पुनामुनिन मम ठाग ॥ २३ ॥
ताँ क्रतु[2]के फलको जबै, परामर्श[3] मैं कीन ।
जनत पीनभय मम हृदय, होय पुण्य जब क्षीन ॥२४॥
गिरतनाक गिरिते अधे, पुरुष पषाण तुरंत ।
सहित कष्टते कष्ट तर, अनुभव करत सुजंतु ॥ २५ ॥
जन्म मरण दृढ करणको, अतिदृढ करण सुभोग ।
ताहित मैं क्रतु करे भव, को मोसम खल होग ॥ २६ ॥
भोग बडाई कर मुनो, मोहि लुभायो चित्त ।
कर्मगर्त्त माहिं डार मम, हर्‌यो मुक्ति सुखवित्त ॥ २७ ॥

सोरठा ।

कर सन्तोष विवेक, तजे न गृहके उचित सुख ।
त्यागे भोग अनेक, भ्रमण विदेश कलेश कर ॥ २८ ॥

---

१ कल्याण करनेवाले । २ यज्ञ । ३ विचार ।

दोहा।

अहो क्षमा कर खलोंके, सहे न दुर्वचनादि।
सोंढे मोहिं कुवाक पर, कर याचन सेवादि॥ २९॥
शीत वात आतप दुसह, पुनः कलेश कदंब।
मैं न सहे तप धार कर, सोंढे बीच कुटुम्ब॥ ३०॥
ध्यायो धनको अहर्निशि, मन कृत वचन सनेम।
ईश्वरके पदपद्मको, ध्यायो त्यों न सप्रेम॥ ३१॥
ए गुरु पश्चात्ताप उर, भयो न आतम वित्त।
विन विचार मैं मुग्धको, लियो विरुयों भव जित्त॥३२॥
दृष्टं अदृष्ट सनेह युत, उरकागर पर वरण।
भोग राग मय सोनलय, अंकविचार अवरण॥३३॥

सोरठा।

प्रभु अनाथके नाथ, मैं अनाथके माथ पर।
कृपादृष्टिके साथ, शिवानाथ निज हाथ धर॥ ३४॥
दोहा–विन वैराग्य विवेक मैं, तव पदपंकज टेक।
श्रीशंकर मम शंकरो, दे वैराग्य विवेक॥ ३५॥

श्लोकः।

धन्यानां गिरिकन्दरे निवसतां ज्योतिः परं
ध्यायतामानन्दाश्रुकणान् पिबन्ति शकुना

---

१ दृष्ट अदृष्ट रूप स्नेह अर्थात् तैलसे चिकना हुआ तथा भोग रूपी रंगसे रंगीत हुआ (उर) चित्तात्मक कागज विचार रूप निर्मल अंकों अर्थात् अक्षरोंको ग्रहण नहीं कर सकता.

निःशङ्कमङ्केशयाः ॥ अस्माकं तु मनोरथोपरचितप्रासादवापीतटक्रीडाकाननकेलिकौतुकजुषामायुः परं क्षीयते ॥ ४८ ॥

चौपाई ।

भवमेवहीपुरुषबडभागी । इतउतभोगचाहिजिहँत्यागी ॥
करनिवासगिरिकंदरमाँहीं । परमप्रकाशरूपहरध्याहीं ॥
तिसेध्यानकेआनँदकरके । तिनहिद्दगनतेउदकजुसरके ॥
बैसानिशंकअंककेमाँही । अचवहिंविहगसरितजलताँही ॥
धन्यजनोंकीउमराऐसे । परीहोत क्षय भाषी जैसे ॥
हममातिमंदअधन्यकुभागी । भुक्तमुक्तिबिबतेंबैरागी ॥
केवलव्यर्थमनोरथसंगा । ममशुभअवधभवतपरिभंगा ॥
बापीबागतडागकिनारे । सुंदरमंदिरहोंहिहमारे ॥ ३९ ॥
शुभगभामिनीसहतिहँ अन्तर । करहिसुक्रीडाकोलिनिरंतर
असमनराजकौतुकहिंध्यावत । असीआयुषापरेबितावत ॥
किंचित संचिताभोगमझारी । परीहोतक्षयवयसहमारी ॥
तिनोसमानसुदिवसहमारे । कब आवहिंगेहेसमंरारे ॥ ४१ ॥
दोहा-निज[2] भव हित भवत्याग हित, भो भव[1] मैं तव ध्याउँ ।
शेष आयु निज कबवयं, सुखसों तथा विहाउँ ॥ ४२ ॥
भरत शतक वैराग्यकोऽध्याय चतुर्थों बस्स ।
करीशुभेच्छा भरत नृप, ताविन जीवन भस्स ॥ ४३ ॥

---

१ हे महादेव । २ अपने कल्याणके लिये ।

दोहा।

अब पञ्चम अध्यायमें, सात श्लोक अनूप।
विधिको देत उलाहने, बहुविधि भरथरि भूप॥ १॥

श्लोकः।

प्रियसखि विपद्दण्डव्रातप्रपातपरम्परापरि-
चयबले चिन्ताचक्रे निधाय विधिः खलः॥
मृदमिव बलात्पिण्डीकृत्य प्रगल्भकुलाल-
वद् भ्रमयति मनो नो जानीमः किमत्र
विधास्यति॥ ४९॥

कवित्त।

मो मन को अज खल मृदपिंड सम खलु,
करके इकत्र चिंताचक्र परधरेहै।
दुःखमाँझ दुःखहोर लाभसांझभोर दंड,
जोरकर जोरकर फेरे चल करेहै॥
अत्र मित्र वल्लभ प्रगलभ कुलालवत,
कौनेविधि करे विधि वैतो घरे घरे है॥
अहो मैंन जानो भोरा दैवमोते मुख मेरा,
चिंता चिता विषे मोरा चित्त नित्य जरेहै॥ २॥

श्लोकः।

अभिमतमहामानग्रन्थिप्रभेदपटीयसीगुरु-
तरगुणग्रामाम्भोजस्फुटोज्ज्वलचन्द्रिका॥

विपुलविलसल्लज्जावल्लीवितानकुठारिका
जठरपिठरी दुष्पूरेयं करोति विडम्बनम्॥५०

कवित्त ।

कुलको जो मान सो महान दृढ़ग्रन्थि आहि,
ताहिके प्रभेदनकै माँहि स्यानी भारी है ।
गुण गुण कवी वारी कोखिरानवारी शुभ्र,
सोम उजियारी लाज लताको कुहारी है ॥
मोक्षभोगसुख आरी दीनता कलेशक्यारी,
धीरजके दीपको समान व्यारी हारी है ।
ऐसी पेटकी पिटारी लाई क्रूर सुखचारी,
पूर पूर सबहारी ठागी विश्व सारी है ॥ ३ ॥

श्लोकः ।

हिंसाशून्यमयत्नलभ्यमशनं धात्रा मरुत्कल्पितं व्यालानां पशवस्तृणाङ्कुरभुजः सृष्टाः स्थलीशायिनः ॥ संसारार्णवलङ्घनक्षमधियां वृत्तिः कृता सा नृणां यामन्वेषयतांप्रयान्ति सततं सर्वे समाप्तिं गुणाः॥५१॥

कवित्त ।

नागोंको अहार व्यार माटी कीनो मुख चार,
उद्यमनहिंसा वार सुखलाभ होय है ।

